# बड़े लोगों का बचपन

## होरेशियो नेल्सन

## महान समुद्री कप्तान



21 साल की उम्र में नेल्सन कप्तान बन गया.



नेल्सन एक ध्रुवीय भालू के सामने खड़ा था.

1771 की एक सर्दियों की दोपहर, एक नौसेना अधिकारी इंग्लैंड के चैथम में घाट के किनारे जल्दी-जल्दी जा रहा था, जब वो बड़ा बैग लिए एक छोटे से लड़के से टकराया.

"तुम यहाँ अकेले क्यों घूम रहे हो, मेरे लड़के?" अधिकारी ने पूछा. लड़के ने उत्तर दिया: "मिस्टर मुझे आज "रईसोनाब्ले" जहाज पर सवार होना था, लेकिन मुझे कोई नाव नहीं मिल सकी जो मुझे उसके पास ले जाए. मैंने पूरे दिन व्यर्थ प्रयास किया.

लड़का ठंडा और भूखा लग रहा था, और नाजुक भी. इसलिए, और अधिक सुनने की प्रतीक्षा किए बिना, अधिकारी उसे वापस अपने घर ले गया और उसे कुछ गर्म भोजन दिया.

"अब," अधिकारी ने कहा, "मुझे अपनी बाकी कहानी सुनाओ." फिर आग से खुद को गर्म करते हुए, लड़के ने कहना शुरू हुआ.

उसका नाम होरेशियो नेल्सन था. वो ग्यारह बच्चों के परिवार में छठा था. उसका जन्म नॉरफ़ॉक के गांव पारसनी में हुआ था. जब से उसने फ्रांसीसी और स्पेनिश बेड़े के बीच लड़ाई की खबर समाचार पत्रों में पढ़ी, वो तब से समुद्र में जाना चाहता था. उसका स्वास्थ्य खराब था, लेकिन वो बहादुर और साहसी बनना चाहता था.

पहले तो वो और उसके भाई नॉरफ़ॉक के रॉयल ग्रामर स्कूल गए, लेकिन कुछ समय बाद उन्हें एक निजी स्कूल में ले भेजा गया जहाँ अनुशासन बहुत सख्त था. लेकिन वहाँ भी वे उसके साहसिक प्रेम पर अंकुश नहीं लगा पाए. वो एक बार घर से भागा, फिर दुबारा भागा, फिर उसके पिता को यह एहसास हुआ कि उनका बेटा कभी भी सूखी भूमि पर नहीं बसेगा.

"मैंने पिताजी को उनके भाई अंकल सकलिंग को लिखने के लिए राजी किया, जो यहाँ चैथम में "रेजोनेबल" जहाज के कप्तान हैं," लड़के ने अपनी कहानी समाप्त करते हुए कहा.

"मेरे चाचा ने सोचा कि मुझे सजा के रूप में भेजा गया है, लेकिन मैं वास्तव में वहां जाने के लिए तरस रहा हूं. मुझे अपने चाचा के जहाज पर मिडशिपमैन बनना है. मैं आज खुद यहाँ सुबह खुद कोच द्वारा आया हूँ."

"देखो नौसेना का जीवन बिल्कुल आसान नहीं होगा," अधिकारी ने चेतावनी दी, "लेकिन क्योंकि तुम जाने को इतने उत्सुक हो, इसलिए मैं तुम्हें वहां पहुँचाने का कोई रास्ता ढूंढूंगा."

जैसे ही उसने अलविदा कहा, होरेशियो ने सोचा होगा कि उसकी परेशानी अब खत्म हो गई थी. लेकिन जहाज के किनारे पर चढ़ते ही एक झटका उसका इंतजार कर रहा था. जहाज़ पर नेल्सन नामक एक नए मिडशिपमैन के बारे में किसी ने नहीं सुना था.

उस सर्द रात के दौरान और अगले दिन होरेशियो को अपने बचाव के लिए डेक पर छोड़ दिया गया था. अंत में किसी ने उस पर दया की और उसे एक ऐसा कोना दिखाया जहां वो अपने चाचा के आने तक सो सकता था, लेकिन असभ्य नाविकों के दिलों में एक अज्ञात 12 वर्षीय लड़के के लिए कोई दया नहीं थी.

18वीं सदी में बहुत कम लड़के ही अपनी मर्जी से नौसेना में शामिल होते थे. उस समय परिस्थितियां आज की तुलना में कहीं अधिक कठिन थीं. तब जहाज छोटे और अस्वस्थ होते थे. नमक लगा सूअर का मांस और कड़क बिस्कुट को छोड़कर खाने को और बहुत कुछ नहीं होता था. तब नाविकों और मिडशिपमेन को छोटे-छोटे अपराध के लिए भी पीटा जाता था.

मिडशिपमेन के रूप में शामिल होने वाले लड़कों को ज्यादातर उनके माता-पिता द्वारा वहाँ पर अनुशासन सीखने के लिए भेजा जाता था, या कभी-कभी उन्हें घर से दूर रखने के लिए भेजा जाता था क्योंकि घर में खाने के लिए बहुत लोग होते थे.

हालाँकि वो भी समुद्री बीमारी से पीड़ित था, लेकिन होरेशियो जल्दी से नौसैनिक जीवन में रम गया.

अपने चाचा के जहाज में छह महीने की यात्रा के बाद, उसने वेस्ट-इंडीज जाने वाले एक व्यापारी से समझौता किया, ताकि उसे और अनुभव मिल सके. एक साल बाद जब वो वापस आया तो उसके चाचा ने उसे टेम्स इस्ट्यूरी में एक पायलट कटर का प्रभारी बनाकर घर पर रखने की कोशिश की.

वो अभी भी 14 वर्ष का भी नहीं था, लेकिन वो एक कुशल नाविक बन गया था.

खुला समुद्र उसे फिर से पुकारने लगा. होरेशियो ने सुना कि नौसेना आर्कटिक में एक अभियान पर जाने के लिए दो जहाजों को तैयार कर रही थी. कठिन परिस्थितियों के कारण कोई भी लड़का उस यात्रा पर नहीं जा सकता था. लेकिन होरेशियो तब तक कोशिश करता रहा जब तक कि उसे स्वीकार नहीं कर लिया गया. उसका पहला वास्तविक रोमांच क्षण तब था जब स्पिट्ज़बर्गेन के पास उनके जहाज बर्फ में फंस गए.

एक दिन उसने बाहर एक ध्रुवीय भालू को देखा, और उसने फैसला किया कि भालू की खाल उसके पिता के लिए एक अच्छा गलीचा बनाएगी. बिना कुछ सोचे-समझे उसने एक बंदूक ली और उसके पीछे चल दिया.

कुछ ही समय बाद जहाज के अधिकरियों ने भालू के साथ आमने-सामने की छोटी आकृति को देखा.

जैसे ही उन्होंने देखा, होरेशियो ने बंदूक उठाई और फायर किया, लेकिन उसकी बन्दूक ठीक से नहीं चली. जहाज़ के लोगों ने उससे वापिस दौड़ने को कहा, लेकिन उसकी बजाय नेल्सन बंदूक के बैरल को पकड़कर अपने सिर के चारों ओर घुमाने लगा.

"मुझे इस शैतान पर बंदूक के पिछले छोर को मारने दो और फिर वो हमें मिल जायेगा," नेल्सन चिल्लाया. जब भालू को भगाने के लिए जहाज से लोगों तोप दागी गई तो नेल्सन को बहुत गुस्सा आया.

नेल्सन के नौ-सैनिक करियर में उसके बाद कई उतार-चढ़ाव आए, लेकिन आपातकाल में उसने अपने महान साहस और अपनी शीतलता को कभी नहीं खोया. ये वे गुण थे जिन्होंने बाद में उन्हें ब्रिटेन के सबसे महान और सबसे प्रिय हीरो में से एक बना दिया.